हिंसक हाथी या सिंह के समान भयकारी एवं आप ( मृगः ) योगियों से भीतरी गुफा में खोजने योग्य, या आत्म-परिशोधन करने योग्य हैं, आप ( कुचरः ) कहां नहीं व्यापक हो ? अर्थात् सर्वव्यापक हो। आप ( गिरिष्ठाः ) विद्वानों, वाणियों एवं वेदमन्त्रों में शब्द और उसके अर्थ रूप में विद्यमान हो और साथ ही सबके ऊपर शासक होने से सब के भयप्रद हो। ( आ परस्याः परावतः ) दूर से दूर देश, अलभ्य मुक्तिधाम से हमारे हृदयों तक या 'परा' ब्रह्मविद्या के भी ( परावतः ) निगूढ़ परम रहस्यमय भाग से आप ( आजगन्थ ) आते हो, या प्रकट होते हो। हे ( इन्द्र ) परमात्मन् ( सृकं ) प्रसरणशील ( तिग्मं ) तेजोमय, तीक्ष्ण ( पविम् ) परमपावन ज्ञानवज्र को ( संशाय ) अति तीक्ष्ण करके ( शत्रून् ) अन्तःशत्रुओं को राजा के समान ( वि ताढि ) विनाश करो और ( मृधः ) हमारा सर्वस्व अपहरण करनेहारे डाकुओं के समान तामस भावों को ( वि नुदस्व ) परे करो, दूर हटाओ।

( २ ) हे ( देवाः ) विद्वान् पुरुषो ! हम सब ( कर्णेभिः ) कानों से ( भद्रं ) कल्याणकारी, एवं सदा सुखपूर्वक उत्तम उपदेशकों को ( शृणुयाम ) श्रवण करें। और हे ( यजत्राः ) सदा यज्ञ आदि धर्मकार्यों का अनुष्ठान करनेहारे भद्र पुरुषो ! हम सब ( अक्षभिः ) आंखों से ( भद्रं ) सुखकारी एवं कल्याणकारी पदार्थों को ( पश्येम ) दर्शन करें और ( तुष्टुवांसः ) ईश्वर का भजन एवं सत्य का वर्णन करते हुए ( स्थिरैः ) दृढ़ ( अंगैः ) अंगों और ( तनूभिः ) दृढ़ शरीरों से ( यद् ) जो ( आयुः ) आयु ( देवहितं ) विद्वानों के हित में लगे या देव, परमात्मा जो दीर्घ आयु प्रदान करे उस दीर्घ ११६ या १२० वर्ष या इससे भी अधिक आयु का हम ( वि-अशेमहि ) भोग करें।

( ३ ) ( वृद्धश्रवाः ) महान्, यशस्वी और ज्ञानवान् ( इन्द्रः ) परमेश्वर ( नः ) हमारा ( स्वस्ति दधातु ) कल्याण करे। ( विश्ववेदाः ) सर्वज्ञ,

सब पदार्थों का स्वामी, ( पूषा ) सब संसार का पालक, पोषक परमात्मा ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे । ( अरिष्टनेमिः ) जिसके काल-रूप महान् शासन का कोई विनाश नहीं करता वह ( तार्क्ष्यः ) सर्व-शक्तिमान् परमेश्वर ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे । ( बृह-स्पतिः ) वेदवाणी का पति, स्वामी, पालक परमात्मा ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे ।

॥ ओ३म् ॥ स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥

वेद-भगवान् का स्वामी भगवान् हमारा सदा कल्याण करे ।

इति तृतीयोऽर्धप्रपाठकः नवमश्च प्रपाठकः समाप्तः ॥

इत्युत्तरार्चिकः समाप्तः ॥

## इति सामवेदसंहिता समाप्ता ॥

रामवस्वङ्कचन्द्रेऽब्दे पञ्चम्यां पौषे सिते शनौ ।
आलोकभाष्यं वेदस्य साम्नोऽवधिमुपागमत् ॥

इति श्रीकांगडीगुरुकुलविश्वविद्यालयस्य प्रतिष्ठितविद्यालंकारपदवीविभूषितेन कलिकातास्थसंस्कृतविद्यालयस्य मीमांसातीर्थोपाध्यलंकृतेन गुरुकुलप्रवर्त्तक श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्री १०८ पूज्यपाद महर्षिदयानन्द सरस्वतीशिष्यपूज्यपादश्री १०८ स्वामिश्रद्धानन्दसरस्वती-शिष्येण पौतिमाष्यायणगोत्रोद्भवेन श्रीपण्डितजयदेवशर्मणा विरचिते आलोकाख्यसामवेदभाषाभाष्ये नवप्रपाठ-कात्मक उत्तरार्चिकभागः पूर्तिमागात् ॥

समाप्तश्चेदं सामवेदसंहिताऽऽलोकभाष्यम् ॥